२० .

# अध्यात्म-नमोवाक्

देव के लिए प्रणामाजलि अध्यात्म का सर्वोत्तम लक्षण है। सृष्टिकर्ता के अगम्य रहस्य के प्रति कृतज्ञता से भरा हुआ मन सर्वतोभाव से उसी को अपनी नमोवाक् समर्पित करना चाहता है। अध्यात्म-अनुभव की ऊची भूमिका में पहुचने पर जिस नमोवाक् के लिए मन खुलता है वह इस मन्त्र में प्रकट हुई है—

नम शम्भवाय च मयोभवाय च
नम शकराय च मयस्कराय च
नम शिवाय च शिवतराय च

इसमे छ नमस्कृति है। उनमें तीन युग्म हैं। इनमे क्या हेतु है, अर्थ की गति किस ओर है, इसपर विचार करने से ऐसा ज्ञात होता है। शम्भवाय-शकराय-शिवाय, ये नमोवाक् बाह्य जगत् के लिए हैं। अधिभूत और अधिदैव बाहरी जगत् है। बाह्य सृष्टि मे सब प्रकार का कल्याण, कुशल, 'शम्' निवास करे, यह पहला इष्ट है। मयोभवाय-मयस्कराय शिवतराय, ये दूसरे तीन नमोवाक् अध्यात्म के लिए है, अर्थात् हमारे अपने शरीर म सर्वदा शम्भव हो, यह उच्चतर भावना दूसरी नमस्कृति मे है।

शम्भवाय और मयोभवाय, शकराय और मयस्कराय, शिवाय और शिवतराय इनके जो तीन जोडे है उनका भी विशेष लक्ष्य है। वाक्-प्राण-मन इस त्रिक् से हमारा आत्मस्वरूप सम्पन्न हुआ है। वाक् से तात्पर्य स्थूल पचभूतात्मा शरीर का है।

वाक् या शब्द आकाश का गुण है। आकाश पचभूतो में सबसे अन्तिम और सूक्ष्म है। उसी आकाश के गुण से और सबका ग्रहण समझा जाता है। यही वैदिक परिभाषा है। वाक् अर्थात् स्थूल पचभूतात्मक जगत और शरीर का कल्याण शम्भवाय और मयोभवाय की नमोवाक् से इष्ट है। यह 'भव' अर्थात जन्मसिद्ध स्थिति पर निर्भर है।

शरीर के भीतर प्राणमय कोष है। यह क्रियाशक्ति का अधिष्ठान है। उसे शम्भव से युक्त बनाने के लिए प्रयत्न होता है। 'शंकराय' में बाहरी सामाजिक कर्मों के कल्याण की प्रार्थना है। मयस्कराय में शरीर-सम्बन्धी प्राण के कुशल भाव की प्रार्थना है। यही मयस् या अध्यात्म आनन्द का स्रोत है।

शिवाय व शिवतराय का सम्बन्ध मन से है। बाहरी विश्व का मन शिवात्मक होना चाहिए। उससे भी अधिक महत्त्वपूर्ण हमारा निजी मानस आनन्द या शिवात्मक भाव है। विराट् जगत् में फैला हुआ जो शिवात्मक मन है उसे प्रणाम है। हमारे अभ्यन्तर का जो मनोदेवता है वह और भी ऊंचे कल्याणों से युक्त होना चाहिए। वह शिवतर स्वरूप में प्रणामांजलि के योग्य बनता है। मन का शिवतर स्वरूप उतना अधिक बनता है जितना अधिक वह स्थूल जड वस्तुओं में भोगात्मक देह और उसके सुखों में आनन्द या कल्याण न ढूंढकर शुद्ध चैतन्य में रस प्राप्ति की अपनी क्षमता बढाता है।